कहे हैं; एक आकाशज का; दूसरा लीला का; तीसरा सूची का; चतुर्थ इन्द्र ब्राह्मण के पुत्र का; पञ्चम कृत्रिम इन्द्र और अहल्या का; षष्ठ चितोपाख्यान; सप्तम बाल्मीकि की कथा और अष्टम साम्बर का आख्यान; स्थितिप्रकरण में चार आख्यान हैं; एक भृगु के सुत का; दूसरा दामव्या और लकट का; तीसरा भीम, भास, दृढका और चतुर्थ दासूर का। उपशमप्रकरण में एकादश आख्यान कहे हैं; एक जनक की सिद्धगीता; दूसरा पुण्यपावन; तीसरा बलि को विज्ञान की प्राप्ति का वृत्तान्त; चतुर्थ प्रह्लादविश्रान्ति; पञ्चम गाधिका वृत्तान्त; षष्ठ उद्दालक निर्वाण; सप्तम स्वर्गनिश्चय; अष्टम परिघनिश्चय; नवम भास; दशम विलाससंवाद और एकादश वीतह। निर्वाणप्रकरण में सप्तविंशति आख्यान कहे हैं; भुशुण्डि और वशिष्ठ का; महेश और वशिष्ठ का; शिलाकोश का; उपदेश अर्जुन; स्वप्नसत्यरुद्र; वैताल का; भगीरथ का; गङ्गा अवतार; शिखरध्वज का; बृहस्पतिकचप्रबोध; मिथ्यापुरुष का; भृङ्गीगण का; इक्ष्वाकु; निर्वाण; मृगव्याधि दृष्टान्त; बलबृहस्पति; मङ्कीनिर्वाण; विद्याधरका; हरिणोपाख्यान; आख्यानोपाख्यान; विपश्चित् की कथा; शिबिका; शिला का; इन्द्र ब्राह्मण के पुत्रों का; कुन्ददन्त का; महाप्रश्न उत्तरवाक्य; शिष्य गुरु; महोत्सव और ग्रन्थप्रशंसाफल चतुष्टयप्रकरणों में सब पचास आख्यान वर्णन किये गये हैं।

इति श्रीयोगवाशिष्ठे महारामायणे वशिष्ठरामचन्द्रसंवादे निर्वाणप्रकरणे मोक्षोपायवर्णनन्नामद्विशताधिकैकोननवतितमस्सर्गः ॥ २८९ ॥

समाप्तोयं श्रीयोगवाशिष्ठे निर्वाणप्रकरणे उत्तरार्द्धः।

इति।

---

